* श्रीः *

# ङ्गसारणी संस्कार दर्पणः

पंचागसारणी

ाजकीयज्योतिषयन्त्रालयाध्यक्षस्थानापन्न
ज्योतिर्विद् द्विवेदी श्रीलालचन्द्रशर्मणा
विरचितः

लचन्द्र यन्त्रालये, मुद्रापितः

शक १८२४

यह प्रायः सबको विदित है कि भारतवर्षके प्रचलितसिद्धान्त वा करणा॰ ग्रन्थके द्वारा किये हुए गणितसे सिद्ध ग्रह अब प्रायः दृक्तुल्य नहीं होते अर्थात् ग्रहोंका उदय अस्त ग्रहणादि गणितके अनुसार जिस समय आकाशमें जहां होना चाहिये उस समय वहां न होकर किञ्चित् समयान्तरसे होतेहैं इस कारण इसकी परिशुद्धिकेलिये भारतवर्षकी विद्वन्मण्डलीने चिरकालसे आन्दोलन होरहाहै । बम्बई कलकत्ता दक्षिणप्रान्त काशी उज्जयिनी प्रभृति नानास्थानोंमें विद्वानोंने अनेकबार इसपर विचार उठाया परन्तु अभीतक सिद्धान्त नहीं हुआ प्रत्युत विद्वानोंके इस विषयमें मतभेद होनेसे इस विषयके सिद्धान्त होने में एक प्रकारकी बाधा उपस्थित होगईहै जिसमें निरयण सायनका मत- भेद लेकर बहुतही आन्दोलन बढगया है इसी कारण भारतवर्षके पञ्चाङ्गोंका भी आजकल कहीं आदर कहीं अनादर होते हुए बडी दुर्दशा होरही है। भारतवर्षकी सभी धर्मक्रिया प्रायः पञ्चाङ्गके आधार पर ही निर्भर है इसी कारण पञ्चाङ्गोंकी दुर्दशासे धर्मकार्यों में भी बहुत कुछ आघात पहुँचताहै श्राद्ध, दान, व्रत इत्यादि जिस समय होने चाहिये उस समय न होकर अन्य समयमें होते हैं इसी प्रकार यात्रा विवाह आदि संस्कारों के मुहूर्तभी ज्योतिषी लोग पञ्चाङ्गके आधार पर ही बतलाते हैं पञ्चाङ्गकी ग्रहस्थिति ठीक न होनेके कारण उन मुहूर्त्तों का भी ठीक होना सम्भव नहींहै इसी कारण मुहूर्त्तका जैसा फल होना चाहिये वैसा प्रायः नहीं होताहै जिससे साधारण जनसमाजमें ज्योतिषशास्त्र पर तथा हिन्दूधर्मपर लोगोंकी श्रद्धा उठती जातीहै यहां तक कि हमारे हिन्दूधर्मपर एक बड़ा आघात पहुंच रहा है इसी कारण ज्योतिषशास्त्रके पढने में बहुत कुछ परिश्रम करकेभी अच्छे २ ज्योतिषी विद्वान् अनादरकी दृष्टिसे देखे जाने लगेहैं । यहां तक कि बहुतसे अन्नकष्टसे पीड़ित रहतेहैं ।

भारतवर्षके ज्योतिषी विद्वानोंसे जन्मपत्र वा वर्षपत्र बनवाकर अनादर और दुष्टसङ्कोंसे ज्योतिषीजीकी पूजा करतेहैं और बहुतसे लोग तो दश पांच रुपये विलायत भेजकर साहबसे सायन जन्मपत्र बनवाकर मंगातेहैं और उसके फलादेशपर सन्तोष करतेहैं, पञ्चाङ्गके आधारपर ज्योतिषीजीका बताया हुआ वृष्टि-योग मिथ्या होता है, इसलिये ज्योतिषियोंकी हँसी करतेहुए धनवान लोग वैदरीरिपोर्ट नामके पत्रपर विश्वास करतेहैं। और मानसूनकी स्थितिपर वृष्टि होना निर्भर करके उसी तरफ झुकते जारहेहैं । इस प्रकार समयके प्रभावसे हिन्दूशास्त्रपर वा हिन्दुस्थानके विद्वानोंपर उत्तरोत्तर अनादरको बढताहुआ देखकर हिन्दुस्थानके सभ्य समाजमें किसका हृदय दुःखित न होता होगा । इसी कारण हिन्दूधर्मके संरक्षक और आर्ष ज्योतिषशास्त्रके परमोद्धारक महाराजा श्रीसवाई जयसिंहजीसदृश राजर्षिके कुलमें उत्पन्न होकर जयपुरनरेश श्रीमान् महाराजाधिराज श्रीयुक्त मेजरजनरल सर सवाई माधवसिंहजी बहादुर जी. सी. एस. आइ., जी. सी. आई. ई., जी. सी. व्ही. ओ., एल. एल. डी., ने अपना कर्त्तव्य समझकर विद्वानोंसे इस आन्दोलनका कारण निश्चय किया और कालभेदसे ग्रन्थोक्त ग्रहस्थितिमें फर्क पडना और भारतवर्षके विद्वानोंमें मतभेद होनेके कारण उन ग्रहोंका दृक्प्रत्ययतुल्य संस्कारका न होना कारण समझकर उसकी शुद्धिके लिये विद्वानोंको आज्ञा दी है जिसमें प्रथम पञ्चसहस्र मुद्रा तो केवल उस सारणीके तयार करनेके लिये प्रदान कियाहै । श्रीमान् महाराजाधि-राजकी यह भी अनुमति मालूम होतीहै कि यदि इस विषयमें सम्पूर्ण भारत-वर्षके विद्वानोंका एकमत होकर ऐसी एक अपूर्व सारणी वा ग्रन्थ तैयार कियाजाय जिससे गणितागत वा वेधोपलब्ध ग्रहोंमें अन्तर न हो इसकेलिये यहां जयपुरमें कई बार विद्वानोंकी सभा होचुकीहै और प्रथम इस तिथ्यादि-

सारणी वा ग्रहसारणीका (जिस सारणीसे आजतक जयपुरमें पञ्चाङ्ग बनरहा है) संस्करण किस प्रकारसे हो इसका विचार चल रहाहै परन्तु जयपुरके विद्वानोंमें भी परस्पर इस विषयमें मतभेद है जिससे सारणीशुद्धिके कार्यमें बाधा उपस्थित होरहीहै इसलिये अधिकाधिक विद्वानोंकी सम्मतिपर सारणीका कार्य प्रारम्भ करना जयपुरके भोजमन्दिरनामकी विद्वत्सभामें स्थिर किया गयाहै अत एव इस विषयमें मैं अपनी सम्मति लेखके द्वारा प्रकाश करनेको प्रस्तुत हुआहूं।

ज्योतिषशास्त्रके आर्ष सिद्धान्तग्रन्थोंमें ग्रहोंके भगणोंमें परस्पर अन्तरहै और कई सिद्धान्तोंमें कल्पके आदिसे ग्रहोंकी गतिका प्रारम्भ कियाहै। तथा कितनेही सिद्धान्तोंमें सृष्टिके आदिसे ग्रहोंकी गतिका प्रारम्भ कियाहै कल्पके आदिसे १७०६४००० एक कोटि सत्तर लाख चौसठ हजार वर्ष पीछे सृष्टिकी रचना हुई है इन दोनों मतोंके ग्रहोंमें बहुत अन्तर पड़ताहै इसमें कौनसा मत अङ्गीकार करना चाहिये इस विषयमें सूर्यसिद्धान्तके नृसिंहकृत भाष्यमें ऐसा लिखाहै—

ननु यत्र सूर्यप्रणीतभगणपराशरप्रणीतभगणोत्पन्नयोर्ग्रहयोर्महदन्तरं तत्र का गतिरिति चेत्, तत्रोच्यते—यस्मिन्काले यो ग्रहो येन पक्षेण दृक्तुल्यताम्प्राप्नोति तदानीं स एव पक्ष इति मुनिभिरेवोक्तत्वाद्वेदमूलैवेयं गतिः। यत्तूक्तं कल्पादिसाधितो भौमः सृष्ट्यादौ सप्तराशितुल्यो भवति। सूर्यादिमतेन शून्यराशिना भाव्यमिति तत्र कतरेण पक्षेण निर्णय उच्यते—

तत्र भवतु योऽपि कोऽपि भौमस्तस्य नास्माकमुपयोगः। अस्माभिः साम्प्रतोपलब्ध्यनुसारेण यः पक्षः सोऽङ्गीकार्यः यदि कदाचिदुपयोगस्तदा कतरः पक्षो दृक्सम आसीदीति पारम्पर्येण विचार्य ग्रहनिर्णयः कर्तव्यः। यदा मुनिप्रणीतपक्षेभ्यः साधिता ग्रहा दृक्तुल्यत्वं नायान्ति तदा भगणसाधनयुक्त्याश्चन्द्र-

शृङ्गोन्नतिग्रहणग्रहयोगा यथा घटन्ते तथान्तराणि ग्रहाणां लक्षयित्वा तान्यन्तराणि येन पक्षेण स्वल्पान्तरं दृक्समत्वं स्यात्तस्तत्पक्षजनितग्रहेषु देयानि न तु तान्यन्तराणि आर्षशास्त्रमध्ये निक्षेप्याणि किन्तु तादृशानिक्षेपयुक्तः स्वग्रन्थ एव रचनीयः। अत एव ये ये यदा यदा गणका वराहार्यभट्टब्रह्मगुप्तकेशवसाम्बत्सरतुल्या उत्पद्यन्ते ते तथैवान्तराणि लक्षयित्वा स्वस्वग्रन्थान् रचयन्ति ग्रहणादिधर्मकालादेशस्त्वार्षशास्त्रजनितग्रहेभ्यो बीजादिसंस्कृतेभ्य एव कृतः सन् पुण्यातिशयजनको भवति मुनिवाक्यत्वादिति । कदा कस्मिन् काले दृक्समत्व इत्यत्र गणेशदैवज्ञाः—

"ब्रह्माचार्यवसिष्ठकश्यपमुखैर्यत्खेटकर्मोदितं
तत्तत्कालजमेव तथ्यमथ तद्भूरिक्षणेऽभूच्छ्लथम् ।
आपातोऽथ मयासुरः कृतयुगान्तेऽर्कात्स्फुटं तोपिता—
त्तच्चास्तिस्म कलौ तु सान्तरमथाभूच्चात्र पाराशरम् ॥ १ ॥
तज्ज्ञात्वार्यभटः खिलम्बहुतिथे कालेऽकरोत्प्रस्फुटं
तत्स्रस्तं किल दुर्गसिंहमिहिराद्यैस्तन्निबद्धं स्फुटम् ।
तच्चाभूच्छिथिलन्तु जिष्णुतनयेनाकारि वेधात्स्फुटं
ब्रह्मोक्त्याश्रितमेतदप्यथ बहौ कालेऽभवत्सान्तरम् ॥ २ ॥
श्रीकेशवः स्फुटतरं कृतवान्हि सौरार्यासन्नमतदपि षष्टिमिते गताब्दे ।
दृष्ट्वा श्लथं किमपि तत्तनयो गणेशः स्पष्टं यथा ह्यकृत दृग्गणितैक्यमत्र ॥३॥ इति

ऐसे ही सिद्धान्तशिरोमणिके मरीचिभाष्यमें कल्पादिग्रहचार वा सृष्ट्यादिग्रहचारके निर्णयमें लिखा है—

नन्वस्तु मतद्वयस्यापि समूलत्वं तथाप्यस्मिन्कल्पे कुतश्चारम्भप्रवृत्तिरिति चेन्नैवम् ।

"चारवृत्तौ खेटानां तथा धर्मस्य निर्णये ।
श्वेतवाराहकल्पे तु मतं पाराशरं विदुः ॥ १ ॥,,

इति गर्गवचनमेव पृच्छतु भवान् । तस्य तु परममूनान्तु सम्पड्व्यंसादि कल्पान्तरग्रहसाधनविषयाणि वचनान्यालोक्य विषयभेदमजानतामस्मिन्कल्पेऽपि तथैव चारप्रवृत्तिं वदतां श्रीमद्भास्करेण सह स्पर्द्धमानानां खद्योतानामिव गवाम्प्रसारो विदुषामुपहासकरः । नचैवमप्यस्मिन्कल्पेऽपि सर्वेषां लोकानां सूर्यसिद्धान्तादौ प्रवृत्तिस्तथापि कथं युक्तेति वाच्यम् ।

"यस्मिन्पक्षे यत्र काले येन दृग्गणितैक्यकम् ।
दृश्यते तेन पक्षेण कुर्यात्तिथ्यादिनिर्णयम् ॥ १ ॥
संसाध्य स्पष्टतरं बीजं नलिकादियन्त्रेभ्यः ।
तत्संस्कृतास्तु सर्वे पक्षाः साम्यं भजन्त्येव ॥ २ ॥
ध्यानग्रहोपदेशाद्बीजं ज्ञात्वा च दैवज्ञैः ।
तत्संस्कृतग्रहेभ्यः कर्तव्यौ निर्णयादर्शौ ॥ ३ ॥
किं तेनापि सुवर्णेन कर्णघातं करोति यः ।
तथा किं तेन शास्त्रेण यत्र प्रसक्ततः स्फुटम् ॥ ४ ॥"

इत्यादिवसिष्ठसूर्यशाकल्यवचनैर्यस्मिन् काले यत्पक्षानीतो ग्रह आकाशे दृग्योग्यस्तस्मिन्काले तत्पक्षस्य तद्विषये प्रामाण्यप्रतिपादनात् । अत एवैतत्कल्पसिद्धपक्षेण कालभेदोऽत्र केवलमित्युक्तत्वाद्यदा ग्रह आकाशे न संवदति तदैव तत्पक्षस्याऽप्रामाण्यं बीजदानेन तदापि तस्य प्रामाण्यमिति सर्वाभ्युपगमः ।

सिद्धान्तशिरोमणिके गोलाध्यायमें गोलबन्धाधिकारका वासनाभाष्यभी यहां उद्धृत किया जाताहै—

"यदा पुनर्महता कालेन महदन्तरं भविष्यति तदा महामतिमन्तो ब्रह्मगुप्ता-दयो समानधर्माण एव उत्पत्स्यन्ते । ते तदुपलब्ध्यनुसारिणीं गतिमुररीकृत्य शास्त्राणि करिष्यन्ति । अत एवाऽयं गणितस्कन्धो महामतिमद्भिर्धृतः सन्नना-द्यनन्तेऽपि काले खिलत्वं न यातीति ।

एवं केशवीजातकपद्धतिकी प्रौढमनोरमा टीकामें तथा होरारत्नजातकग्रन्थमें भी लिखा है—

"तत्र ब्राह्मार्यसौरादिपक्षभेदे सति सर्वेषां पक्षाणामाप्तवाक्यतया प्रमाणत्वे सति कस्मात्पक्षाद्ग्रहसाधनं कर्तुमुचितमित्युक्तं जातकसारे—

जातकादिषु सर्वत्र ग्रहैर्ज्ञानं प्रजायते ।
तस्माद्गणितदृक्तुल्यात्स्वतन्त्रात्साधयेद्ग्रहान् ॥ १ ॥

वसिष्ठोऽपि—

यस्मिन्पक्षे येन काले दृश्यते गणितैक्यकम् ।
तेन पक्षेण ते कार्याः स्फुटास्तत्समयोद्भवाः ॥ १ ॥

दामोदरपद्धतौ—

यान्ति संसाधिताः खेटा येन दृग्गणितैक्यकम् ।
तेन पक्षेण ते कार्याः स्फुटास्तत्समयोद्भवाः ॥ १ ॥

सूर्यसिद्धान्ते—

तत्तद्गतिवशान्नित्यं यथादृक्तुल्यतां ग्रहाः ।
प्रयान्ति तत्प्रवक्ष्यामि स्फुटीकरणमादरात् ॥ १ ॥

सिद्धान्तशिरोमणौ—

यात्राविवाहोत्सवजातकादौ खेटैः स्फुटैरेव फलस्फुटत्वम् ।
स्यात् प्रोच्यते तेन नभश्चराणां स्फुटक्रिया दृग्गणितैक्यकृद्या ॥ १ ॥

ननु ग्रहानयनमार्षशास्त्रादेव कर्तुं युज्यते न तु मानुषात्तस्याऽयथार्थत्वादिति चेत्सत्यम् । ग्रहानयनं मुनिकृतशास्त्रादेव कर्तुमुचितं परन्तु तत्रापि कालवशेनान्तरं पतति । उक्तञ्च सूर्यसिद्धान्ते—

शास्त्रमाद्यं तदेवेदं यत्पूर्वं प्राह भास्करः ।
युगानां परिवर्त्तेन कालभेदोऽत्र केवलः ॥ १ ॥

वसिष्ठसिद्धान्ते—

इत्थं माण्डव्य संक्षेपादुक्तं शास्त्रं मयोत्तमम् ।
विस्रस्ती रविचन्द्राद्यैर्भविष्यति युगे युगे ॥ १ ॥

विस्रंसनं विस्रस्तिः शिथिलत्वमिति यावत् ।

ब्रह्मगुप्तसिद्धान्ते—

ब्रह्मोक्तं ग्रहगणितं महता कालेन यत्खिलीभूतम् ।
अभिधीयते स्फुटं तज्जिष्णुसुतब्रह्मगुप्तेन ॥ १ ॥

सिद्धान्तसुन्दरे—

मुनिप्रणीते मनुजैः क्वचिच्चेद्दृश्यतेऽन्तरम् ।
तदा तदेव संसाध्यं न कार्यं सर्वमन्यथा ॥ १ ॥ इति ।

तदनन्तरं बीजसंज्ञं ब्रह्मगुप्तमकरन्दामिश्रादिभिर्नलिकावेधेन स्वसत्ताकाले लक्षयित्वा मुनिशास्त्रजनितेषु सङ्ग्रहेषु संस्कृतं तद्युक्तमेव । तथा च ब्रह्मसिद्धान्ते—

संसाध्य स्पष्टतरं बीजं नलिकादियन्त्रेभ्यः ।
तत्संस्कृतग्रहेभ्यः कर्त्तव्यौ निर्णयादेशौ ॥ १ ॥ इति ।

अब कमलाकरभट्टने शालिवाहन शक १५८० में सिद्धान्ततत्त्वविवेक ग्रन्थ बनाया है उसके मध्यमाधिकारमें लिखा है—

"दिग्देशकालैर्बहुधान्तराणि स्थूलानुपातैर्जनितानि यानि ।
मध्यस्फुटीयाम्बरगोलशैघ्र्यमान्दोच्चपातादिविचित्रगत्या ॥
सुस्थूलया स्युर्गणितोद्भवानि सर्वाणि तन्मिश्रितमेकमेव ।
बह्वन्तरं स्याद्बहुकालजं तज्ज्ञानन्त्ववश्यं हि नृणां यतोऽत्र ॥
कस्यान्तरं कुत्र च तत्प्रदेयं न ज्ञायते तन्नलिकोक्तितोऽपि ।
लोकेऽभिमानात्कथयन्ति मूढाः कालान्तरं बीजमहो न सत्तत् ॥
ब्रह्माऽर्कचन्द्रैः स्थिरसृष्टिरुक्ता प्रतिक्षणं ताञ्च विलक्षणाञ्च ।
मत्वा स्वबीजस्य गतिं वदन्ति ज्ञातञ्च किन्तैस्तदहं न वेद्मि ॥"

अर्थ—दिशा, देश, काल, स्थूल अनुपात और मन्दोच्च शीघ्रोच्च पातादिकोंकी गतिमें वैचित्र्य होनेके कारण ग्रहोंमें अन्तर पड़ताहै । वह सब अन्तर एकहीहै । बहुत कालमें एक बडा अन्तर हो जाताहै कि जो मनुष्यों के ज्ञानका विषय नहीं होता अर्थात् किसका क्या अन्तर है और उसको कहां मिलाना चाहिये यह बात नलिकायन्त्रमात्रसे ग्रहवेधकरने वालों पर विदित नहीं होसकती । आश्चर्य का विषय हैकि लोकमें वृथाभिमानी लोग कालान्तरमें बीजसंस्कार देना प्रकट करतेहैं परन्तु यह सर्वथा अशुद्धहै क्योंकि ब्रह्मा, सूर्य, और चन्द्रने सृष्टिको स्थिर कहाहै और ये पण्डितमानी लोग उसी सृष्टिको प्रतिक्षण विलक्षण अर्थात् पलपलमें बदलने वाली मानकर अपना बीजसंस्कार सिद्ध करतेहैं सो मैं नहीं जानताकि उन लोगोंने क्या समझाहै ।

पाठकगण! सावधानहोकर विचार कीजिये उपर्युक्त कमलाकर भट्टके लेखका मर्म क्याहै । वह दिग् देश कालादिके कारण अवश्य ग्रहगतिमें अन्तर मानतेहैं और बीजसंस्कार देनाभी कमलाकर महाशयको अभीष्टहै परन्तु उनके समयमें

जो अन्तर जाननेका उपाय नलिकायन्त्र था वह इस सूक्ष्म अन्तरको सही व नहीं दिखासकताथा और दूसरे किसी यन्त्रका ग्रन्थकारको अनुभव न था, अत एव उन्होंने जो बीजसंस्कारका खण्डन कियाहै सो युक्तियुक्त है, परन्तु वर्तमानकालमें जबकि जयप्रकाश और सम्राट् यन्त्रादि सूक्ष्मप्रदर्शक यन्त्रोंका आविष्कार होचुकाहै और उनके द्वारा मन्दोच्चपातादि गतिवैचित्र्यका सर्वदा सद्य अनुभव होताहै ऐसी स्थितिमें बीजसंस्कारको स्वीकार न करना केवल श्रद्धाजाड्य है।

इस विषयमें गायकवाड़महाराजके आश्रित पण्डित अमृतलालनारायण शास्त्रीजीके बनाये हुए 'पञ्चाङ्गसंस्करणनिबन्ध' ग्रन्थमें कमलाकरभट्टके श्लोकोंका व्याख्यान करते हुए लिखाहै कि—

'किञ्च "शास्त्रमाद्यं तदेवेदम्"—इत्यत्र कालभेदशब्दे कालस्य भेद इति षष्ठीतत्पुरुषाश्रयेण सूर्यो यस्मिन् काले प्राह स कालोऽन्योऽयं च भिन्न इति यावत्तत्कालभेद इत्यर्थमाह तेन ग्रहभगणादिषु कालान्तरेऽपि नान्तरमिति मते ।

अपि च—

"इत्थं माण्डव्य संक्षेपादिति पद्योत्तरार्धके ।
विस्तृतीत्यत्र कृत्वा तु विसृतीति बलाक्षरः ॥

नाशयन्ति वासिष्ठोक्तिं चलदृष्टिभ्रमास्थिरे ।,,

इत्यभिदधान "इत्थं माण्डव्य संक्षेपात्" इति पद्ये विस्तृतिरिति पाठं साधीयस्त्वेन समर्थ्य "हे माण्डव्य मयैतत्संक्षेपाक्तस्य शास्त्रस्य विस्तारो विष्णुचन्द्राद्यैर्युगे युगे भविष्यति" इत्याशयमवर्णयत् ।

किञ्च—

"अदृष्टफलसिद्ध्यर्थं यथार्कागमयुक्तितः कुरु ।
गणितं यदि दृष्टार्थं तद्दृष्ट्युद्भवतः सदा ॥,,

इत्युक्तवतस्तस्य सूर्यसोमब्रह्मवसिष्ठादिभिर्महर्षिभिरुक्तसिद्धान्ते बीजदानं नोक्तमिसतो बीजं नास्ति, तेनादृष्टफलसिद्ध्यर्थमार्षोक्तप्रकारैरेव ग्रहाः साध्याः। दृक्तुल्यतासम्पादनाय वेधोपलब्धिसिद्धप्रकारैर्ग्रहाः साध्याः, इत्याशयो दृश्यते सोऽतिरमसात्। द्वैविध्ये प्रमाणाभावाद्गौरवाद्बहुग्रन्थविरोधाच्च नायमादरणीयः।

प्रकरणनिष्कर्षस्तु'-साम्प्रतं प्रसिद्धेभ्यो मकरन्दग्रहलाघवादिकरणग्रन्थेभ्यः साधिततिथिपत्रे तिथ्यादिष्वन्तरमायाति। पुष्पवतोर्ग्रहणं ग्रहाणामस्तोदयकाला ग्रहाश्च सान्तरा अनुभूयन्ते। यतः कालभेदात्स्थूलगणितदर्शनाच्च तेषामन्तरनिराकरणस्य सूक्ष्मदर्शकयन्त्रादिकारणकलापबलेन भूयोदर्शनेन सिद्धां सूक्ष्मां तत्तद्ग्रहगतिमङ्गीकृत्य साधितं तत्तत्रैव निरन्तरं भवेदिति। इयं हि स्थितिः साम्प्रतं वेधप्रचारस्य तिरोहितत्वादुत्पन्नेत्यलं पल्लवितेन।'

इत्यादि प्रमाणोंसे दृक्प्रत्यय ही सिद्ध हुआ। परन्तु कितनेही महाशय सायनको दृक्प्रत्यय मानतेहैं सो नहीं। सायनगणना तो क्रान्तिचरलग्नादिके साधनमें ही मानी जातीहै, सभीमें नहीं। जैसा कि सूर्यसिद्धान्तादिग्रन्थोंमें लिखाहै—

सूर्यसिद्धान्ते—

"तत्संस्कृताद्ग्रहात्क्रान्तिश्छायाचरदलादिकम्। इति,,

सिद्धान्तशिरोमणौ—

"तत्संजातं पातं क्षिप्त्वा खेटेऽयनः साध्यः।
क्रान्तिवशाच्चरमुदयाश्चरदललग्नागमेततः क्षेप्याः,, ॥

सिद्धान्ततत्वविवेके—

"केवलस्फुटचन्द्रार्कवशात्तिथ्यादिकं स्मृतम् ।
स्वागमोक्त्याऽयनांशैस्तु संस्कृताभ्यामिदं नहि ॥,,

अन्यच्च—

"अयनांशाः प्रदातव्या लग्ने क्रान्तौ चरागमे ।
सत्रिभे वित्रिभे पाते तथा दृक्कर्मपातयोः ॥,,

इत्यादि प्रमाणोंसे निरयण ही गणना माननीय है। यदि सायनगणना मानें तो नक्षत्रोंके योगतारापर ग्रह प्रत्यक्ष देखनेमें तथा रोहिणीके शकटभेदमें विसंवाद होताहै। ऐसा पञ्चाङ्गसंस्करणनिबन्धमें लिखाहै—

उक्तञ्च—

"विंशे च मिथुनस्यांशे मृगव्याधो व्यवस्थितः।
हुतभुग्ब्रह्महृदयौ वृषे द्वाविंशभागगौ ॥ १ ॥,,
वृषे सप्तदश भागे यस्य याम्योऽशकद्वयात् ॥
विक्षेपोऽभ्यधिको भिन्द्याद्रोहिण्याः शकटं तु सः ॥ २ ॥ इति ॥,,

इसका अर्थ यह है कि मिथुनके वीस २० अंशपर मृगव्याध अर्थात् लुब्धक है। और वृषके बाईस २२ अंशपर अग्नि और ब्रह्महृदयके तारे हैं। तथा वृषके सतरह १७ अंशपर दक्षिण शर दो अंशसे अधिक होनेसे रोहिणीशकटको भेदन करताहै। परन्तु सायनग्रह मिथुनके वीस २० अंशपर होनेसे लुब्धकके पास नहीं दीखतेहैं। तथा वृषके बाईस अंश पर सायनग्रह अग्नि और ब्रह्महृदयके पास नहीं दीखते हैं अथवा सायनग्रह वृषके सतरह १७ अंशपर दक्षिण शर दो अंशसे अधिक होनेपर भी रोहिणीशकटको नहीं भेद सकतेहैं, निरयण ही भेद करतेहैं। और भी सायनगणनासे अधिकमासादिक कई विषयोंमें आपत्ति पडतीहै, पञ्चाङ्गसंस्करणनिबन्धमें इस प्रकरणका निष्कर्ष लिखाहै—

"पूर्वैर्महर्षिभिः प्राचीनार्वाचीनैश्चारितवर्षाद्यैराचार्यैश्च निरयणव्यवहारः संप्र-
तानि । यतस्तथा सति तत्तन्नक्षत्रबिम्बोपलक्षितनक्षत्रप्रदेशे स्थितानां गणिता-
गतग्रहाणामुक्तशुभाशुभफलदायकत्वं सिध्यति । सायनव्यवहारे तु संपातमागतो
ग्रहोऽश्विनीमागतो वक्तव्यो भवेत्परं नक्षत्रचराश्वद्विपदान्तत्राबिम्बसमीपे दृश्यो
भवेदिति, इत्यनीतिविरुद्धमाद्दरणीयं भवेदिति । अत्रापि निरयणमानेन कर्कमकर-
संक्रान्तिदिने सूर्यस्य दक्षिणोत्तरदिग्गमनं प्रत्यक्षतो न दृश्यते । सायनमानेन तु
प्रत्यक्षतो दृश्यते, तथापि दीर्घदर्शिभिर्महर्षिभिः सायननिरयणकर्कमकरसंक्रमयो-
रुभयोरपि पुण्यकालमुक्त्वा तादृशो दोषः परिहृतः फलविशेषाभावात् । न च
निरयणमानाङ्गीकारे,रवेश्चक्रभागेन वसन्ताद्या ऋतवः क्रमेण व्युत्क्रमिष्यन्ते तासां
साम्प्रतं चैत्रादिषु मासेष्वनुभवः स च बहुतिथे काले गते संपातस्य चलत्वेन
निरयणमेषादेरितरर्तुर्भान्तरे विद्यमानत्वे चैत्रेऽपि वर्षानुभवापत्तिः । सायनमा-
नाङ्गीकारे तु नायमनुभवविरोध इति वाच्यम् । सूर्यसिद्धान्ताद्याचार्योक्तसप्तविंशत्सं-
प्रपरमभोगाङ्गीकारात् ।

इत्यादि प्रमाणोंसे यह सिद्ध हुआ कि पूर्वाचार्योंने सायनको दृक्तुल्य नहीं
लिखाहै । दृक्तुल्यका अर्थ यह है कि चन्द्रदर्शन चन्द्रशृङ्गोन्नति ग्रहयुति
ग्रहनक्षत्रादिकोंके साथ चन्द्रमाकी युति ग्रहण, उदयास्त, छायागणित
इत्यादिगणितके समयपर ठीक ठीक दीखैं उसको दृक्प्रत्यय मानतेहैं जिन
स्पष्टसूर्य चन्द्रमासे पूर्वोक्तगणित ठीक मिले उनहीं सूर्य चन्द्रमासे तिथ्यादि
साधन करनेसेही पञ्चाङ्ग धर्माचरणकालनियामक होगा अन्यथा नहीं—

दृक्प्रत्ययगणितसे तिथ्यादिकबनानेमें एकादशीव्रत और प्रदोषव्रत एकही
दिन आताहै । इसका निर्णय धर्मशास्त्रमें नहीं लिखाहै । इस कारण दृक्प्रत्यय
पञ्चाङ्ग धर्मशास्त्रसे विरुद्ध पडताहै ऐसा कई विद्वान लाग कहतेहैं । काशीके

पण्डित महामहोपाध्याय सुधाकरद्विवेदीजी महाराजने अपने बनायेहुए पञ्चाङ्गवि-चारमें लिखाहै कि 'पुरानी गणना और दृश्यगणनापरसे जो तिथि बनाओ तो प्रायः दोनों मानोंमें कभी कभी दस घटीका अन्तर होजाताहै । जब एकादशी क्षय होजातीहै तब वैष्णव लोग द्वादशीका व्रत करतेहैं और आधी रातके भीतर जब द्वादशीमें त्रयोदशी मिलतीहै तब शिवभक्त प्रदोष होताहै। जिस दिन एकादशीका क्षय होताहै उस दिन संभव है कि उसका मान ५५ दण्ड हो दूसरे दिन १० दण्ड न्यून होकर संभव है कि द्वादशीका मान ४४ और आधी रातका मान ४५ घटी हो ऐसी दशामें वैष्णवोंकी एकादशी और प्रदोष दोनों एकही दिनमें पडताहै' । अब इसका विचार होनाचाहिये कि जब द्वाद-शीका मान ४४ घटीका हुआ तो त्रयोदशीका मान ३६ घटीसे कम नहीं होसकताहै । फिर छै ६ घटी रात्रितक त्रयोदशी रहनेपर भी द्वादशीको प्रदोषव्रत कैसे होसकताहै । धर्मशास्त्रके जयसिंहकल्पद्रुमग्रन्थमें लिखाहै "हेमाद्रौ विश्वादर्शे–प्रदोषोऽस्तमयादूर्ध्वं घटिकात्रयमुच्यते इति,, ।

गौडग्रन्थे तु दण्डद्वयात्मक एव प्रदोष उक्तः ।"प्रदोषोऽस्तमयादूर्ध्वं घटिका-द्वयमिष्यते" इति । तत्रान्यतरादिने व्याप्तौतत्स्पर्शो वा सैव ग्राह्या । दिनद्वये साम्ये न प्रदोषव्याप्तौ तदेकदेशस्पर्शे वा उत्तरा । प्रातः संकल्पयेद्विद्वानुपवासव्रतादिकम् । इति संकल्पकालमारभ्य सत्वात् । दिनद्वये प्रदोषव्याप्त्यभावे तु पूजोपक्रमकाल-व्यापिनी ग्राह्या ।"कर्मोपक्रमकालगा तु कृतिभिर्ग्राह्या न युग्मादरः" । इति वचनात् इत्यादि प्रमाणोंके विचारसे एकादशीव्रत और प्रदोषव्रत एक दिन नहीं होसकते, कितने ही लोग एकादशी व्रत और प्रदोषव्रत एक दिन होनेमें ऐसा उदाहरण बतावतेहैं कि दशमी ५६ घटी और एकादशी ४६ घटी तथा द्वादशी ३६ घटी त्रयोदशी २६ घटी और दिनमान ३४ घटीका होनेसे वैष्णवोंका

एकादशीव्रत और प्रदोषव्रत एक दिन होसकताहै । क्योंकि दशमी ५६ घटी होनेसे द्वादशीमें व्रत होगा तथा द्वादशीके दिन २ घटी रात्रिपर त्रयोदशी आनेसे वा त्रयोदशीको प्रदोषसमयमें त्रयोदशी नहीं रहनेसे प्रदोषव्रत भी द्वादशीका ही होगा । इस कारण एकादशीव्रत और प्रदोषव्रत एक दिन होसकतेहैं सो नहीं । क्योंकि यह उदाहरण गणितोपपत्तिसे विरुद्ध पडताहै । सूर्यचद्रमाकी गतिके अन्तरसे तिथि पैदा होतीहै और ३ दिनतक चंद्रमाकी गति समान नहीं रहसकतीहै । चंद्रगति प्रतिक्षणमें विलक्षण होतीहै इसमें प्रमाण सिद्धान्तशिरोमणि का—

समीपतिथ्यन्तसमीपचालनं विधोस्तु तत्कालजयैव युज्यते ।
सुदूरसंचालनमाद्ययायतः प्रतिक्षणं सा न समा महत्वतः ॥ इति

कितनही लोग एकादशी व्रत और प्रदोषव्रत एक दिन होनेमें ऐसा प्रमाण बतलातेहैं—

"हानिर्वा यदि वा वृद्धिर्दशम्यादिदिनत्रयम् ।
शुद्धा एकादशी साज्या द्वादशीव्रतमाचरेत् ॥ १ ॥"

इस वाक्यके अनुसार और कपालवेधके अनुसार तथा पक्षवर्द्धिनीके मतसे वा नक्षत्रयोगादिकके मतसे द्वादशीव्रत लिखाहै । इत्यादिक प्रमाणोंसे भी एकादशीव्रत और प्रदोषव्रत एक दिनमें आताहै । इसका उत्तर यह है कि सम्प्रदायोंके मतभेदसे ऐसे २ कई प्रकारके वाक्य मिलतेहैं परन्तु ऐसे वाक्य यहां माननीय नहीहैं क्यों कि ऐसे वाक्य धर्मशास्त्रके मुख्य ग्रन्थ निर्णयसिन्धु जयसिंहकल्पद्रुमादिकोंमें नहीं हैं । और ऐसे वाक्योंके अनुसार तो पुरानी गणनासे भी एकादशीव्रत और प्रदोषव्रत एक दिनमें आताहै । सबका सारांश यह है कि धर्मशास्त्रमें अतिप्राचीन परम्परासिद्ध स्मार्त्त मत

मुख्य है स्मार्त्तमतके अनुसार एकादशीव्रत और प्रदोषव्रत एक दिनमें सर्वथा नहीं आसकताहै बहुत वर्षोंसे दृक्प्रत्ययपञ्चाङ्ग काशी, जम्बू, दरभङ्गा, कलकत्ता, गवालियर, बम्बई, पूना, मद्रास, बागलकोट, आदि देशोंमें बनताहै । परन्तु उन पञ्चाङ्गोंमें भी आजतक एकादशीव्रत और प्रदोषव्रत एक दिनमें देखनेमें नहीं आया ।

कितनेही विद्वान लोग दृक्प्रत्ययसे बनेहुए पञ्चाङ्गको धर्मशास्त्रसे विरुद्ध बताते हैं उसमें कोई प्रमाण नहीं मालूम होताहै केवल उनलोगोंका हठमात्र ही मालूम होताहै । यदि दृक्प्रत्यय धर्मशास्त्रसे विरुद्ध होता तो काशीप्रभृतिस्थानोंके विद्वान् लोग इस दृक्प्रत्ययको ग्रहण क्यों करते । तथा ज्योतिषके गणितग्रन्थ प्राचीन वा अर्वाचीन सिद्धान्तादिकोंमें दृक्प्रत्ययका नाम क्यों लिखते । ज्योतिषके सर्वसिद्धान्तकारोंका विरोधी एक कमलाकर भट्ट हुआ जिसने शक १५८० में 'सिद्धान्ततत्वविवेक' बनायाहै उसको भी आधा दृक्प्रत्यय तो जबरदस्ती से माननाही पड़ाहै ।

ज्योतिषके सर्व प्राचीनग्रन्थोंमें जगह जगह दृक्तुल्य गणितका नाम लिखाहै परन्तु उन ग्रन्थोंसे दृक्तुल्य गणित आता नहीं है । इसका कारण यह मालूम होताहै कि प्राचीन ग्रन्थाकारोंने ग्रहोंकी कक्षा वर्तुलाकृति मानकर फलसाधन किया है और वास्तवमें ग्रह दीर्घवर्तुलाकृतिकक्षामें घूमतेहैं । वर्तुलाकृतिकक्षा और दीर्घवर्तुलाकृतिकक्षाके भेदसे फलसाधनमें बहुत अन्तर पड़ताहै इस कारण प्राचीन ग्रन्थोंसे दृग्गणित नहीं मिलता । प्राचीन ग्रन्थोंसे दृक्तुल्य नहीं मिलनेका कारण वेंकटेश बापूजीकेतकरने अपने बनाए हुये ज्योतिर्गणित ग्रन्थमें लिखाहै—

"ग्रहकक्षावृत्तस्य मध्यकल्पनयैव प्राचीनग्रन्थेषु दृग्गणितविसंवादे प्रधानं कारणम् । ग्रहकक्षासु दीर्घवर्तुलरूपिणीषु सतीषु कथं वर्तुलोपन्याससिद्धानि ग्रहस्थानानि दृक्तुल्यानि भवेयुः । मिथ्योपन्यासफलं मिथ्यैव । अतः प्राचीनज्योतिर्विदां ग्रहगणितं दृक्समत्वं नैवाभवत् । यदि कदाचिदभवत्तर्हि तत्काकतालीयन्यायेनैव" ।

"श्रीभास्कराचार्या अपीदं महदन्तरकारणमुपपादयितुं न शेकुः । केवलं दृक्प्रतीत्यै कथं कथमपि ग्रहस्पष्टीकरणं प्रोच्यास्मिन्विषये फलवासनावैचित्र्यादिरूपमपि नाशङ्कनीयमित्याचार्याः शिष्यान्प्रति कथयन्ति" ।

"दलीकृताभ्यां प्रथमं फलाभ्यां ततोऽखिलाभ्यामसकृत्कुजस्तु ।
नाशङ्कनीयं न चले किमित्थं यतो विचित्रा फलवासनाऽत्र" ॥

इत्यादीनां पद्यानामाचार्योक्तटीका वाचनीया विचक्षणैः ।

"प्राङ्मध्यमे चलफलस्य दलं प्रदद्यात् तस्माच्च मान्दमखिलं विदधीत मध्ये ।

इति ग्रहलाघवीयग्रहस्पष्टीकरणपद्धतिरप्युपपत्तिशून्या । तत्र प्रसन्नोपलब्धिरेवोपपत्तिरिति श्रीमल्लारिदैवज्ञानामुत्तरम् ।

और भी रामविनोदादिक पौरुष गणितग्रन्थोंमें ग्रहस्पष्टीकरणका यही हाल है । तथा आर्ष ज्योतिष ग्रन्थोंका विचार देखा तो ज्योतिषशास्त्रके सिद्धान्त ग्रन्थ बनानेवाले अठारह महर्षि त्रिकालदर्शी जिनोंके नाम कश्यपसंहितामें लिखे हैं—

"सूर्यः पितामहो व्यासो वसिष्ठोऽत्रिः पराशरः ।
कश्यपो नारदो गर्गो मरीचिर्मनुरङ्गिराः ॥ १ ॥
लोमशः पौलिशश्चैव च्यवनो यवनो भृगुः ।
शौनकोऽष्टादशश्चैते ज्योतिःशास्त्रप्रवर्त्तकाः ॥ १ ॥"

इसमें भी नारदसंहितामें सूर्यकी जगह गुरु बतायाहै । और पौलिशकी जगह पौलस्त्य बतायाहै । साम्प्रतकालमें अठारह मुनियोंके सिद्धान्तमें केवल सूर्य, ब्रह्म, वसिष्ठ, यह तीन मुनियोंके सिद्धान्त तो मिलतेहैं शेष पन्द्रह सिद्धान्तोंका चिह्न भी नहीं मिलता यह तीन सिद्धान्त मिलतेहैं सो भी असल नहीं बतातेहैं, कृत्रिम बतातेहैं । सूर्यसिद्धान्त वा वसिष्ठसिद्धान्त दो प्रकारका है, ब्रह्मसिद्धान्त तीन प्रकारका है ,इनमें कौनसा आर्ष है । और कौनसा पौरुष है इसका कोई प्रमाण नहीं मिलता है प्रचलित सूर्यसिद्धान्त असल नहीं है तथा वसिष्ठ और ब्रह्मसिद्धान्त भी समयके हेरफेरसे अपने स्वरूपमें न रहे इसमें प्रमाण महामहोपाध्याय पण्डित सुधाकरजीकी बनाई हुई पञ्चसिद्धान्तिका टीका वा राजकीयसंस्कृतपाठशालाके हेडमास्टर तथा ज्योतिःशास्त्रके प्रधानाध्यापक पंडित दुर्गाप्रसादजी द्विवेदीकी बनाई हुई सूर्यसिद्धान्तसमीक्षा देखना चाहिये । किसी विद्वानके मुखसे सुननेमें आया है कि विक्रम शकसे ५०० वर्ष पूर्व यहां भारतवर्षमें बौद्धोंका मत खूब फैला था उस समयमें भारतकी उत्तमविद्या वा धर्मका नाश करके अपने बौद्धमतका प्रचार कर दियाथा फिर शंकराचार्यस्वामीने बौद्धोंका खण्डन करके अपने धर्मका स्थापन कियाथा उस समयमें ज्योतिषके आर्षसिद्धान्तसंहिता वगैरह सर्व नष्ट होगयाथा वा द्वीपान्तरमें चलागयाथा फिर शालिवाहन शकसे ४२० वर्ष पहिले पौरुषज्योतिषग्रन्थकार लाट सिंह प्रद्युम्न विजयनन्दी इत्यादिकोंने मुनियोंके नामसे सिद्धान्तसंहिता होरा बना डाली उसी सिद्धान्तसंहिता होराको आजतक आर्षमानतेहैं परन्तु वह आर्ष नहींहैं ! यदि आर्ष होतातो उसका लग्न कभी मिथ्या नहीं होता गर्ग वा कश्यपसंहितामें लिखाहै कि पांचग्रहोंके मिलनेसे ग्रहणका सम्भव होना । अष्टमीके दिन जलमें तेल डालकर उससे स्पर्शदिशाका जानना तथा वेलाधिक-

वेला हीन ग्रहणका फल कहना । तथा सूर्यसे च्यार राशिकी दूरीपर बुध और शुक्रका आना इत्यादिकोंका खण्डन बृहत्संहितामें वराहमिहिराचार्यने लिखा है ।

पञ्चग्रहसंयोगान्नकिल ग्रहणस्य सम्भवो भवति ।
तैलं च जलेऽष्टम्यां न विचिन्त्यमिदं विपश्चिद्भिः ॥ १ ॥

पुनः—

हीनातिरिक्तकाले फलमुक्तं पूर्वशास्त्रदृष्टत्वात् ।
स्फुटगणितविदः कालः कथञ्चिदपि नान्यथा भवति ॥

तथा—

पूर्वशास्त्रानुसारेण मयावज्राद्यः कृताः ।
चतुर्थे भवने सूर्याज्ज्ञशुक्रौ भवतः कथम् ॥ इति ।

औरभी देखिये पाराशरीयहोराशास्त्रमें भावानयनस्थूल गोल युक्तिशून्य लिखाहै इस कारण पाराशरमुनीका बनाया हुआ होराशास्त्र नहीं है ऐसा "सिद्धान्ततत्वविवेकमें" लिखाहै ।

पराशरो नरः कश्चित्पराशर इवोदितः ।
अनृतं गणितं येन निरुक्तं स्वीयजातके ॥ इति ॥

इत्यादि विचारसे सिद्धहुआ कि साम्प्रतकालमें सिद्धान्त संहिता होरा आर्ष है वह वास्तवमें आर्ष नहीं है । भारतीयज्योतिषके आर्षसिद्धान्ततो युरूपियन लोगोंके हाथ आगया जिसके प्रतापसे आजदिन युरूपियनलोग तार, रेल, बोट, दूरवीन, यन्त्रादिक अनेकप्रकारके तयार करके उन्नति पारहेहैं । तथा उनही सिद्धान्तोंके अनुसार ग्रहनक्षत्रोंका स्पष्टीकरण, ग्रहण, युति, इत्यादि सर्वज्योतिर्गणित प्रतिदिनकी वा प्रतिघंटे की क्रान्ति, विषुवकाल, तयारकरके

नाटिकल ऐल्मैनक छापतेहैं उसी नाटिकल ऐल्मैनकसेकितनेही भारतीयविद्वान् काशी, दरभङ्गा, जम्बू, कलकत्ता, मद्रास, इत्यादिक देशोंमें दृक्तुल्य पञ्चाङ्ग बनातेहैं। परन्तु जब नाटिकल ऐल्मैनक भारतवर्षमें नहीं आवें तब उनके आधारपर तयार होनेवाले पञ्चाङ्ग नहीं तयार होसकतेहैं। इसकारण सारणी बनानेकी आवश्यकता है भारतवर्षसे गये हुए आर्षसिद्धान्तोंके अनुसार युरोपियनलोगोंने परिश्रम करके ग्रहसाधनकोष्ठक तयार कियेहैं। उसके और भारतवर्षके पौरुषग्रन्थकारोंके ग्रहसाधनमें सबसे बडा आकर्षणसंस्कारकाही अन्तर है आकर्षणसंस्कार पूर्वाचार्योंने अपने गणित ग्रन्थमें दिया नहीं परन्तु पूर्वाचार्योंके ग्रन्थोंसे आकर्षणसंस्कार सिद्ध जरूर होता है देखिये सूर्यसिद्धान्तके गोलाध्यायमें लिखा है—

मध्ये समन्तादण्डस्य भूगोलो व्योम्नि तिष्ठति।
बिभ्राणः परमां शक्तिं ब्रह्मणो धारणात्मिकाम्॥

औरभी देखिये सिद्धान्तशिरोमणिके गोलाध्यमें लिखा है—

आकृष्टिशक्तिश्च मही तया यत्खस्थं गुरुस्वाभिमुखं स्वशक्त्या।
आकृष्यते तत्पततीव भाति समे समन्तात्क्वपतत्वियं खे॥

इत्यादि प्रमाणोंसे यह सिद्ध हुआकि भूगोल आकर्षणशक्तिके बलसे आकाशमें निराधार ठहरा हुआ है तो भूगोलसे बहुत बडा ग्रहगोल आकर्षणके विगर निराधार आकाशमें कैसे ठहर सकता है। जैसा भूगोल पर संसार बसरहा है वैसा ग्रहगोलपरभी संसार बसरहाहै। इसका प्रमाण पुराणोंमें भी लिखा है कि जो मनुष्य जिस ग्रहकी भक्ति वा स्तोत्रपाठउपासना करेगा वह उस ग्रहके लोकमें जावेगा। इत्यादि प्रमाणोंसे पूर्वाचार्योंके मतसेभी आकर्षणसंस्कार युक्ति युक्त हुआ आकर्षणसंस्कारके विना ग्रहस्पष्ट दृक्प्रत्यय नहीं होसकता है।

ऐसा कई विद्वानोंका मत है। जयपुरमें भी महाराजाधिराज श्रीसवाई जयसिंह-जीके समयमें विद्वानोंने सिद्धान्त वा करणग्रन्थ बनाये हैं उसमें भी आकर्षणादि नवीन संस्कार दिया है। आकर्षणादि नवीन संस्कार दिया हुआ दृक्पक्ष नामक करणग्रन्थसे ही आज तक राजमें कुल काम होते चले आते हैं। इसका यह जयपुरमें आकर्षणादिक नवीन संस्कार परम्परासिद्धहोनेसे सारणीके गणितमें नवीन संस्कार जरूरदेना योग्य है आकर्षणादिक नवीन संस्कारके बिना ज्योतिषशास्त्र प्रत्यक्ष कभी नहीं होसकताहै। तथा "अप्रत्यक्षाणि शास्त्राणि विवादस्तेषु केवलम् प्रत्यक्षं ज्योतिषं शास्त्रं चन्द्राकौं यत्र साक्षिणौ,, यह जातकशास्त्रका प्रमाण व्यर्थ होता है अब अयनांशका विचार प्राचीन अर्वाचीन ज्योतिषग्रन्थोंसे देखा तो जिस बिन्दुसे सूर्यका दक्षिणोत्तरदिग्गमन होताहै उसको अयनबिन्दु कहतेहै। वह बिन्दु चलताहै इस कारण उसको अयन चलन कहतेहैं। तथा वह बिन्दु विषुवद्वृत्त और क्रान्तिवृत्तके सम्पात पर होनेसे उसको सम्पातचलन भी कहते हैं। तथा विषुवद्दिनमें सम्पात होनेसे उसको विषुवच्चलन भी कहतेहैं। एकवर्षमें दो बार विषुवद्दिन होताहै। तथा विषुवत्क्रान्तिवृत्तका सम्पात भी एक वर्षमें दो बार होताहै। वसन्त ऋतुमें जो सम्पात होताहै उसको वसन्तसम्पात कहतेहैं। और शरदऋतुमें जो सम्पात होताहै उसको शारद सम्पात कहतेहैं। सम्पात दो होनेके कारणसे अयनबिन्दु भी दो होताहै इस कारण अयनांश भी दो प्रकारसे सिद्ध होताहै। अब वह अयनचलनबिन्दु निरयणगणनारम्भस्थानसे क्रान्तिवृत्तमें जितनी दूरीपर हो उतने अंश, कला, विकलाको, अयनांश कहतेहैं। यह प्रकार प्रत्यक्षोपलब्धि है। अब इनमें निरयण गणनारम्भस्थानका प्रमाण देखा तो सूर्यसिद्धान्तमें रेवती नक्षत्रका निरयण भाग शून्य अंशका तथा चित्रा नक्षत्रका निरयण भाग १८० अंशका होनेसे

रेवती और चित्रा प्रथम द्वितीय निरयणसर्वदर्शिकगणनारम्भस्थानके तारे हुये।
इसका प्रमाण यजुर्वेदमें भी मिलताहै—

मन्त्र—स्वस्ति नऽइन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्तिः नः पूषा विश्ववेदाः।
स्वस्ति नस्तार्क्ष्योऽअरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु॥

इस मन्त्रका अर्थ ज्योतिषके विषयमें पूर्ण विद्वानोंने बतायाहै कि वृद्धश्रवा इन्द्र चित्रा नक्षत्रका नाम है और पूषा रेवती नक्षत्रका नाम है ये दोनूं तारे पूर्वापर स्वस्तिकपर हैं। और अरिष्टनेमी श्रवण नक्षत्रका नाम है तथा बृहस्पति पुष्य नक्षत्रका नाम है। ये दोनूं तारे खस्वस्तिक वा अधःस्वस्तिकपर हैं। स्वस्तिक नाम सम्पातका है। तथा यह बात प्रत्यक्ष देखनेमें भी आतीहै कि पुष्य खस्वस्तिकपर होनेसे चित्रा पूर्व स्वस्तिकपर और रेवती पश्चिमस्वस्तिकपर दीखताहै। यदि श्रवण खस्वस्तिक पर होता है तब रेवती पूर्वस्वस्तिकपर और चित्रा पश्चिम स्वस्तिकपर दीखता है इत्यादि अर्थसे वेदके प्रमाणसे भी निरयण-गणनारम्भस्थानके दो बिन्दु रेवती तथा चित्रा सिद्ध होगये। शायद इसी प्रमाणसे श्रीवेंकटेशबापुजीकेतकरने भी रैवत और चैत्र पक्षका गणित ज्योतिर्ग-णितमें लिखा हो यह मालूम होताहै। परन्तु रैवतपक्षसे साधन किये हुये अयनांश साम्प्रत कालमें १८ अंश होनेमें सबसे विरुद्ध पड़ताहै। तथा रेवतीका तारा भी ३२ है जिसमें योगतारामें भी संदिग्धता है कोई ३२ वें तारेको तथा कोई २९ वें तारेको योगतारा कहतेहैं। और रेवतीका तारा बहुत छोटा छठी सातवीं प्रतिका होनेसे आखोंसे दीखता भी नहीं इसकारण रेवती नक्षत्रके तारे से आरम्भस्थान मानने योग्य नहीं। इस विषयमें काशीके पण्डित महामहो-पाध्याय सुधाकरद्विवेदीजीका भी मत है कि रेवतीकी अपेक्षा चित्रासे लायेहुए अयनांश श्रेष्ठ हैं।

"अधुना अयनांशाः २२ विदग्धगणकस्वीकृतास्तेन रैवतपक्षाच्चैत्रपक्षो ज्यायान् । रैवतपक्षे तु अयनांशाः १८ किञ्च १८२० शके आश्विनमासोऽधिकमास आसीत् । स च रैवतपक्षे नोपपद्यते । अपि च रेवतीनक्षत्रं द्वात्रिंशत्तारमस्तीति तासान्द्विग्धं योगताराज्ञानं भवितुमर्हति न पुनश्चित्रायास्तस्या एकतारत्वेन योगताराणां विप्रतिपत्त्यभावादिति" ऐसा शक १८३४ के संचालित केतकीपञ्चाङ्गमें लिखाहै ।

और साम्प्रतकालसे २००० वर्ष पूर्व युरूपियन् लोग हिपार्कस–टालमीव-गेहरोंने भी आरम्भस्थानका निर्णय चित्रानक्षत्रसे ही किया था इसका प्रमाण भारतीयज्योतिःशास्त्रइतिहास"नामक पुस्तकमें वा मुरादाबादनिवासी पण्डित बलदेवप्रसादजी मिश्रकी छपाई हुई बृहत्संहिताकी भूमिकामें लिखाहै । तथा वर्त्तमान शक १८३४ के सञ्चालित केतकी पञ्चाङ्गमेंभी लिखाहै । और जयपुरमें भी शक १६५१ में ज्योतिपरायकेवलरामजीने दृक्पक्षनामक करणग्रन्थ बनाया जिसमें चित्राके वेधसे लायेहुए अयनांश स्थिर कियेगयेहैं । तथा दूसरा दृक्पक्ष मिश्र नंदरामजीने बनायाहै उस ग्रन्थमें शक १६६५ के आदिमें चित्राका वेध करके २० का अयनांश माना है । साम्प्रत कालमें दृक्पक्षके और केतकीके अयनांशमें ५ कलाका अन्तर है सो अयनगतिके अन्तरसे है । और भी गवालियर,मंगलूर आदि कितनेही दक्षिणप्रान्तके देशोंमें चित्रासे लायेहुए ही अयनांश मानतेहैं । इत्यादि विचारसे यह सिद्ध हुआ कि सूक्ष्मयन्त्रोंके वेधसे चित्रानक्षत्रका जो भोग आवे उसमें १८० अंश घटानेसे शेष रहै सोही अयनांश माननेयोग्य है । तथा प्रथमवेधसे वर्षान्तरमें द्वितीयवेध करके अयनांश लावें दोनों अयनांशोंके अन्तर है वोही वार्षिक अयनगति होगी इस प्रकारसे

साधन कियाहुआ अयनांश वा अयनगति वेधोपलब्ध होताहै ।
प्राचीन मतानुसार अयनांश साधनका विचार देखा तो मतभेद बहुत मिलताहै सूर्य–सोम–ब्रह्म–वसिष्ठआदि आर्ष ग्रन्थोंके मतसे तो सृष्टिके आदिमें रेवतीयोगतारापर विषुवत्क्रान्तिवृत्तका संपात था उस संपातसे वह राशिचक्र २७ अंशतक पूर्व वा पश्चिमको आन्दोलन करताहुआ १०८ अंशका भगण पूरा करताहै । और इस भगणके अनुपातसे वार्षिक अयनगति ५४ विकला होतीहै । एक युग ४३२०००० सौर वर्षमें अयनभगण ६०० होताहै । संपात पश्चिमको जानेसे अयनांश धन वा पूर्वको जानेसे ऋण होताहै । शक ४२१ में अयनांश शून्य वा शक १८३४ में अयनांश २१।११ आताहै । और उनही सूर्य–सोम–ब्रह्म–वसिष्ठादि आर्ष ग्रन्थोंमें अयनांशसाधनका दूसरा प्रकार लिखाहै कि गणितागत सूर्य और छायार्क अर्थात् वेधसिद्ध सूर्यका अन्तर है सो ही अयनांश होताहै । इस प्रकारसे अयनांशसाधन किया तो शक १८३४ में २२।२८ आताहै । और अयनगति ५८ विकला आतीहै । अब विचारकरके देखना चाहिये कि एकही ग्रन्थके अनुसार दो प्रकारके अयनांश वा अयनगति प्राप्त होतीहैं । और पराशरमुनि वा आर्यभट्टके मतसे अयनांश परमक्रान्तितुल्य होताहै । जैसे अयन बिन्दुसे परमक्रान्तितुल्य दक्षिणोत्तर आन्दोलनसे क्रान्ति होतीहै । वैसे अयनबिन्दुसे परमक्रान्तितुल्य पूर्वापर आन्दोलनको अयनांश मानतेहैं । इस प्रकारसे अयनगति सर्वदा समान नहीं होतीहै परन्तु मध्यप्रमाणसे वार्षिक अयनगति ४६ विकला मानीहै । और कितनेही पूर्वाचार्य मुंजाल विष्णु चन्द्रादिकोंका यह भी मतहै कि अयनांशका पूर्ण चक्रभोग होताहै साम्प्रतकालमें सम्पूर्ण भारतवर्षमें ग्रहलाघवके अयनांश मानतेहैं वह सर्व प्राचीनसिद्धान्तोंसे विरुद्ध है किसी प्राचीन सिद्धान्तके मतसे साम्प्रतकालमें

२३ अंशके अयनांश नहीं आतेहैं । प्राचीनग्रन्थोंमें अयनांश शून्य होनेका काल २६७ के शकसे ५३२ के शक तक लिखाहै । तथा अयनगति ४६ विकलासे ६० विकलातक मानीहै । अयनांशभी १८ अंशसे २३ अंशतक मानाहै । और २ भी कई प्रकारके मतभेद पूर्वाचार्योंनें लिखेहैं ।

अब पञ्चाङ्गसारणी तयार करनेका मुख्यप्रकारतो यह है कि सूक्ष्मयन्त्रोंके वेधसे वर्तमान अयनांश अयनगति सूर्यादिग्रहोंकी तथा उच्चपातोंकी वार्षिकगति वा अभीष्टशकके मेषसंक्रमणसमय की स्थिति मध्यममन्दकर्ण कक्षाकेंद्रच्युति पाक्षिकसंस्कार आकर्षणादिसंस्कार परममन्दफल मध्यशर बिम्ब लम्बन इत्यादिमूलाङ्का जानने चाहिये ।

इसमें सूर्यकी मध्यमगति मन्दोच्च मन्दफल वर्तमान अयनांश अयनगति यह मूलाङ्कतो सम्राट, भित्ति, षष्ठांश' जयप्रकाश, नाडीवलय इत्यादि यन्त्रों द्वारा एकवर्ष तक सूर्यका वेध करनेसें मालूम होसकता है । और चन्द्रमाका मूलाङ्क भी पूर्वोक्त यन्त्रों द्वारा तीन चन्द्रग्रहणका वेध करनेसे मालूम होसकता है तथा भौमादिग्रहोंके मूलाङ्क समकालान्तरितवेधत्रयसे पूर्वोक्तयन्त्रों द्वारा १० वर्ष तक वेध करनेसे मालूम होसकते हैं । कितनेही मूलाङ्क शर बिम्ब लम्बन वगैरहके वेध करनेके यन्त्र पहली तो यन्त्रालयमें मोजूदथे अब नहीं है वो ६ यन्त्रहै उनको बनानेका तथा वेध करनेका प्रकार पुस्तक वगैरह मोजूदहै । यदि मंजूरी होजावेतो नवीन बनसकते हैं । उन यन्त्रोंके विना काम नहीं चलसकताहै । और बुधकी गति, स्थिति, मन्दकर्ण, कक्षाकेंद्रच्युति, कक्षापरिणति, पाक्षिक, आकर्षणादि संस्कारोंके अर्थ (टेलिस्कोप) दूरदर्शिकादियन्त्र मगाने की भी जरूरत है । इन यन्त्रोंके वेधसे पूर्वोक्त मूलाङ्क स्थिर करके पञ्चाङ्ग वा ग्रहस्पष्टसारणी बनानेसें उत्तमोत्तम सारणी तैयार होसकती है । एक हजार वर्ष तक भी दृक्प्र-

समयमें फरक नहीं पड़सकताहै, यदि देशान्तरके उत्तमोत्तम विद्वान लोगभी तिथ्यादि सारणी वा ग्रहसारणी बनाना चाहें तो अवश्य बनासकतेहैं परन्तु इस कार्यमें उत्तमोत्तम यन्त्रादि सामग्रियोंकी सहायता बहुतही अपेक्षितहै जिन विद्वानोंके पास यन्त्रादिसामग्री नहीं है उनको दृक्तुल्यकरनेमें बहुतही कठिनता उपस्थित होगी, चिरकाल तक बहुत परिश्रम करने परभी दृग्गणितैक्यकरलेना असम्भवहै अत एव इस कार्यके लिये जयपुर बहुतही उपयुक्त स्थानहै क्योंकि यहां इस विषयके प्रायः सभी यन्त्र बृहदाकारमें सुदृढ और उत्तमोत्तम तैयार मौजूद हैं जिससें कला विकलादि बहुत सूक्ष्म अंश मालूम होजाते हैं। और यहां परम्परासे महाराजके आश्रित अनेकानिक उत्तमोत्तम ज्यौतिषके विद्वानभी मोजूद हैं और सबसे विशेष बात यहहै कि जयपुरके महाराजाधिराज अत्यन्त कुशल और विद्यानुरागी हैं। उनकी इधर बहुत दिनों से दृष्टि है। पञ्चाङ्गशुद्धि-कार्य के लिये अबभी समय समय पर परिपूर्ण सहायता करते रहतेहैं उनकी आज्ञानुसार जयपुर में मौजमन्दिर नामकी विद्वन्मण्डली में इस विषयपर प्रायः प्रत्येक सभामें विद्वानोंका विचारभी हुआ करता है जिससे जयपुरमें पञ्चाङ्गसारणी वा ग्रहसारणी पूर्ण विशुद्ध रूपसे तयार होनेकी सम्भावनाहै।

अब विचार यह हैं कि इस प्रकार सारणी बनानेमें और नवीन यन्त्र तैयारकरानेमें तथा दूरबीन मगानेमें १०००० दश हजार रुपयेकी लागत सिवाय है और दशवर्षका परिश्रमभी सिवाय है इसकारणसे दूसरा सुगम प्रकार यह है कि श्रीमहाराजाधिराज सवाई जयसिंहजीके समयमें ज्योतिषराय केवलरामजी शक १६५१ में सूक्ष्मयन्त्रोंसे वेध करके दृक्पक्ष नाम करणग्रन्थ बनागयेहैं उसको १८३ वर्ष हुए हैं और दूसरा दृक्तुल्य ग्रन्थ शक १७८२ में पूनाकालेजके प्रोफेसरकेरोलक्ष्मणछत्रेने बनायाहै, तथा तीसरा दृक्तुल्य ग्रन्थ शक १८००

में धारवाड़ दक्षिणप्रान्तजिलाके असिस्टेंट डयू. पी. टी. एज्युकेशनेल इन्स्पेक्टर ज्योतिर्विद्वेङ्कटेशवापूजीकेतकरने ज्योतिर्गणित नामक ग्रन्थ बनाया है, इन तीनों ग्रन्थोंका मूलाङ्क प्रायः एकही है इन तीनों ग्रन्थो से सायनवर्षमान ग्रहोंकी वा उच्चपातोंकी मध्यम दिनगति वा वार्षिकगति, मध्यममन्दकर्ण, शीघ्रकर्ण, शीघ्रफल, ये मूलाङ्क तो सब समान है और वार्षिक अयनगति दृक्पक्षके अनुसारतो ५१ विकला है तथा उनदोनोंमें ५० विकला मानी है अयनगतिमें एक विकलाका फ़रकसें निरयन वर्षमानमें भी एक पलका फ़रक पड़ता है और सूर्यका परममन्दफल दृक्पक्षके अनुसार अंशादि १।५५।४२ आता है, केरोलक्ष्मणछत्रेके अनुसार १।५५।२४ आता है, ज्योतिर्गणितके अनुसार १।५५।१९ आता है, तथा तीनों ही ग्रन्थों में चन्द्रमामें ४ बड़े संस्कार दिये हैं उन चारोंके योग परमफल दृक्पक्षके अनुसार अंशादि ८।१९।४ केरोलक्ष्मणछत्रेके अनुसार ८।२२।५४ तथा ज्योतिर्गणितके अनुसार ८।२०।० आता है और भौमादिकोंका मन्दफल, मन्दकर्ण, शर, बिम्ब, लम्बन इत्यादि मूलाङ्क करीब करीब हैं इन ही तीनों ग्रन्थों के मूलाङ्कोंमें कालान्तर वार्षिकसंस्कार देकर शक १८३४ के मूलाङ्क तैयार करके पञ्चाङ्गसारणी तथा ग्रहस्पष्टसारणी तैयार होनी चाहिये। जो संस्कार सूर्यचंद्रमामें दिये हैं वोही चारों संस्कार तिथ्यादिकमें देना चाहिये और ग्रहसाधनसारणीमें ६० घटीका भगण मान कर उसके अनुपातसे मध्यमग्रह आवे उसमें मन्दफल, शीघ्रफल संस्कार देकर ६० घटीके साप्ताहिक ग्रह स्पष्ट तैयार होना चाहिये और ग्रहोंके उच्चोंकी वार्षिकगतिसंस्कार तथा आकर्षणादि संस्कार देकर ग्रहोंकी उपकरणसारणी तैयार होना चाहिये और ग्रहोंके उदयास्त वक्रमार्ग भी ग्रहसारणीमें ही लगाना चाहिये और चन्द्रदर्शनशृङ्गोन्नति

गुरु शुक्रका लोपदर्शन इत्यादि सारणी पृथक् २ उसी पूर्वोक्तमूलाङ्कोंसे तैयार होना चाहिये फिर उन्हीसारणियोंके अनुसार पञ्चाङ्ग तैयार होगा वो यथार्थ-धर्माचरणकालनियामकत्व सर्वज्योतिर्विदोंके मान्य होगा, इस लिये जयपुरके विद्वत्सभा मौजमन्दिरके सभी सभ्यविद्वानों से मेरी यह प्रार्थना है कि पूर्वोक्तलेखानुसार सारणी बनाना चाहताहूं। मेरी दृष्टिमें इस प्रकारसे बनाई हुई सारणी बहुतही विशुद्धहोगी । यह सारणी सर्वसम्मतहोवे इस लिये देशान्तर के सभी विद्वानोंसे भी मेरी प्रार्थनाहै कि वे भी इस विषय में अपनी सम्मति भेजकर मुझे अनुगृहीत करें।

विद्वानोंका सेवक
ज्योतिर्विद् लालचन्द्र शर्म्मा
ज्योतिषयन्त्रालय जयपुर